## ६

# चलन की घटा-बढ़ी

हर साल के अन्त में यह हिसाब किया जाता है कि कितने नोट या रुपए चलन में गए (Absorption of currency) और कितने चलन से निकल आए (Return of currency)। चलन से यहां मतलब सार्वजनिक चलन से है। रिजर्व बैंक की स्थापना से पहले इसे निश्चित करने का यह तरीका था :—

(१) नोटों के सम्बन्ध में यह देखा जाता था कि कितने नोट जारी किए जा चुके थे और साल के अन्त में कितने सरकारी खजाने (Treasuries) और इम्पीरियल बैंक की प्रधान शाखाओं में रह गए थे। जो बाकी बचता वह (सार्वजनिक) चलन में समझा जाता।

उदाहरण—१९२८-२९ के आरम्भ में (सार्वजनिक) चलन में १,७४,५३ लाख रुपए के नोट थे। उसके अन्त में चलन में थे १,७८,१० लाख रुपए के नोट। तो इसके माने यह हुए कि उस साल और ३,५७ लाख रुपए के नोट चलन में गए।

१९३४-३५ के आरम्भ में (सार्वजनिक) चलन में १,९३,८८ लाख के नोट थे। उसके अन्त में चलन में १,९३,५६ लाख के नोट थे। तो इसके माने यह हुए कि उस साल चलन से ३२ लाख के नोट वापस आ गए।

नोट ज्यादा जारी किए गए—उनका प्रसार बढ़ा—लेकिन नए नोट सरकार के अपने खजाने में ही पड़े रहे तो (सार्वजनिक) चलन में कोई वृद्धि नहीं हुई। इसी प्रकार अगर चलन से नोट वापस आए और करेन्सी रिजर्व में न जाकर सरकारी खजाने में पड़े रहे तो नोट जितने जारी किए जा चुके थे उतने ही खड़े रहे—उनके प्रसार में किसी प्रकार की कमी नहीं हुई।

(२) रुपयों के सम्बन्ध में यह देखा जाता था कि कितना सरकारी खजाने (Treasuries) और करेन्सी रिजर्व में बच रहा, कितना टकसाल

में ढल कर आया और कितना गलाने या फिर से ढालने के लिए टकसाल भेजा गया। इस जोड़-बाकी हिसाब से यह पता चल जाता कि चलन में कितना गया या चलन से कितना वापस आया। (इम्पीरियल बैंक की प्रधान शाखाओं में जो रुपया रहता वह इस हिसाब में नहीं लिया जाता था, क्योंकि उसका परिमाण बहुत कम होता था।)

उदाहरण—१९३२-३३ के आरम्भ में रोकड़ इस प्रकार थी :—

| | | |
|---|---|---|
| सरकारी खजाने में | १,०० | लाख रुपए |
| करेन्सी रिजर्व में | १,०१,९६ | ,, ,, |
| जोड़ | १,०२,९६ | ,, ,, |

साल के अन्त में रोकड़ इस प्रकार थी :—

| | | |
|---|---|---|
| सरकारी खजाने में | ९३ | लाख रुपए |
| करेन्सी रिजर्व में | ९६,३४ | ,, ,, |
| जोड़ | ९७,२७ | ,, ,, |

अर्थात् ५,६९ लाख रुपए (सार्वजनिक) चलन में गए। पर उसी साल १३,२५ लाख रुपए टकसाल में गलाने या फिर से ढालने के लिए भेजे गए। तो निष्कर्ष यह निकला कि उस साल (१३,२५—५,६९) अर्थात् ७,५६ लाख रुपए चलन से निकल आए।

रिजर्व बैंक की स्थापना के बाद से यह हिसाब इस प्रकार होने लगा है :—

अब सरकारी खजाने (Treasuries) के नोट सार्वजनिक चलन के अन्तर्गत माने जाते हैं। कितने नोट चलन में गए या कितने वापस आए, यह पता लगाने के लिए सिर्फ रिजर्व बैंक के प्रसार-विभाग (Issue Department) के नोटों की घटा-बढ़ी पर ध्यान दिया जाता है। इसी प्रकार, कितने रुपए चलन में गए या कितने वापस आए—इसका पता अब रिजर्व बैंक के प्रसार-विभाग की रोकड़ की घटा-बढ़ी से ही चलता है।

कब कितनी करेन्सी चलन में गई और कब कितनी उसमें से वापस आ गई (–) उसका लेखा नीचे दिया जाता है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९४०–४१ | ३३,२३ | १९,११ | ५२,३४ |
| १९४१–४२ | ७,१८ | १५२,४० | १५९,५८ |
| १९४२–४३ | ४४,९७ | २६१,८५ | ३०६,८२ |
| (केवल भारतवर्ष) | | | |
| १९१९–२० से १९३८-३९ तक २० वर्षों का जोड़ | —१,३०,५५ | ५२,०८ | —७८,४७ |
| १९१९–२० से १९३८–३९ तक २० वर्षों का औसत | —६,५३ | २,६० | —३,९३ |

---